"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 15-अ] रायपुर, बुधवार, दिनांक 16 जनवरी 2013—पौष 26, शक 1934

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2013

### आदेश

क्रमांक-एफ-9-2/2010/1-8 .— राज्य शासन, एतद्द्वारा, सचिव, सूचना प्रौद्योगिकी एवं जैव प्रौद्योगिकी के गैर-संवर्गीय सचिवालयीन पद को छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (संविदा नियुक्ति) नियम, 2012 के नियम-4 (4) सहपठित नियम-3 के अन्तर्गत संविदा नियुक्ति का पद घोषित करते हुये उक्त पद पर उक्त नियम के नियम-5 (तीन) सहपठित नियम-8 (2) (ग) के अंतर्गत श्री अमन कुमार सिंह को उनके कार्य अनुभव तथा उपादेयता के आधार पर कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से आगामी दो वर्ष के लिये संविदा नियुक्ति प्रदान की जाती है. श्री सिंह को सचिव, ऊर्जा और सचिव मुख्यमंत्री का अतिरिक्त प्रभार भी सौंपा जाता है.

2. श्री सिंह की उक्त पद पर संविदा नियुक्ति अवधि में उन्हें उक्त पद का वेतनमान एवं देय अन्य अनुषांगिक लाभ (जो कि वर्तमान में उन्हें देय वेतन से कम न हो) देय होगा.

3. उपरोक्त के संबंध में वित्त विभाग के यू. ओ. क्रमांक 24/2013/वि/वि/चार दिनांक 15-1-2013 द्वारा सहमति व्यक्त की गई है.

4. श्री सिंह की संविदा नियुक्ति की सेवा-शर्तें पृथक से जारी की जावेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**सुनिल कुमार**, मुख्य सचिव.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित -2013.